पूछा कि हे याज्ञवल्क्य ! हम सब कतिपय विद्यार्थी कपिगोत्रोद्भव पतञ्जल के गृह में निवास करते थे। और उनसे ही यज्ञविद्या का भी अध्ययन कर रहे थे। वे काप्य पतञ्जल मद्रदेश के रहने वाले थे। उनकी भार्या भी किसी उत्तम गन्धर्व अध्यापक से पढ़ती थी। वह अथर्वा का पुत्र था उसका नाम कवन्ध था, उस गन्धर्व अध्यापक ने एक समय किसी प्रसंग से काप्य पतञ्जल से तथा हम लोगों से भी पूछा कि आप लोग क्या उस सूत्र को जानते हैं–

**येनायं च लोकः परश्च लोकः सर्वाणि च भूतानि संदृब्धानि भवन्तीति।**

(बृ० उप० ३.७.१)

जिससे यह लोक और परलोक और सब पृथिव्यादि भूत ग्रथित हैं। इसको सुनकर पतञ्जल ने कहा कि भगवन् ! इस सूत्र को हम लोग नहीं जानते हैं। तब पुनः उस गन्धर्व ने हम सब से पूछा कि क्या आप लोग उस अन्तर्यामी को जानते हैं–

**य इमञ्च परञ्च लोकं सर्वाणि च भूतानि योऽन्तरो यमयतीति।**

(बृ० उप० ३.७.१)

जो (अन्तरः) अभ्यन्तर में रहकर इस लोक को, परलोक को और पृथिव्यादि समस्त भूतों को (यमयति) स्व-स्व कार्य में लगा रहा है। जो सबका प्रेरक है, उस अन्तर्यामी को जानते हैं। काप्य पतञ्जल ने कहा कि भगवन् हम लोग इसे भी नहीं जानते।

**गन्धर्व**– हे पतञ्जल तथा हे याज्ञिको ! जो उस सूत्र को तथा उस अन्तर्यामी को जान ले, वही ब्रह्मवित्, वही लोकवित्, वही देववित्, वही वेदवित्, वही भूतवित्, वही आत्मवित्, वही सर्ववित् है।

इस प्रकार हम लोगों में बातें हुईं। पश्चात् उस गन्धर्व अध्यापक ने उस सूत्र और अन्तर्यामी पुरुष को हम लोगों को अच्छी तरह समझाया। मुझको सब बातें स्मरण में हैं। हे याज्ञवल्क्य ! क्या आप उस सूत्र और अन्तर्यामी को जानते हैं। यदि जानते हैं, तो इस महाराज की महती सभा में समस्त विद्वानों के समीप वर्णन करें। तब ही वास्तव में आप ब्रह्मवित् माने जा सकते हैं।

**याज्ञवल्क्य** बोले– प्रथम प्रश्न का उत्तर इस प्रकार है। हे गौतम ! यह सूत्र वायु है। इसी वायु से यह लोक और परलोक और सर्व भूत ग्रथित हैं।"

## अंगुष्ठमात्र नाम विवेक

वेद के अनेक स्थानों में इस प्रकार उपदेश आता है–

**अंगुष्ठमात्रः पुरुषो मध्य आत्मनि तिष्ठति।**[१]

१. द्र०– शांकरभाष्य (वेदान्त० १.३.२४)।



तथा

**अंगुष्ठमात्रः पुरुषो ज्योतिरिवाधूमकः।**
**ईशानो भूतभव्यस्य स एवाद्य उ श्व एतद्वै तत्।।**[१]

(का० २.४.१३)

**अर्थ**– शरीर के मध्य में अंगुष्ठमात्र पुरुष विद्यमान है। वह पुरुष अंगुष्ठमात्र है, धूमरहित, ज्योति के समान है, भूत, भविष्यत् और वर्त्तमान का वह शासक है। वही आज, वही कल, वही सदा रहने वाला है। इत्यादि स्थल में जो यह अंगुष्ठमात्र शब्द आया है, वह जीवात्मवाचक है अथवा परमात्मवाचक है ? यह संशय प्रायः सबको होगा। अतः इसका निर्णय वेदान्त शास्त्र में किस प्रकार है, इसको संक्षेप रूप से यहाँ दिखलाता हूँ। तुम सब मन को एकाग्र कर सुनो।

**शिष्य**– यहाँ अंगुष्ठमात्र परिमाण वाला कहा जाता है, अतः विज्ञानात्मा जीव का ही प्रतिपादन प्रतीत होता है क्योंकि अनन्त आयाम और विस्तारयुक्त परमेश्वर का अंगुष्ठमात्र परिमाण कहना सर्वथा अयुक्त है। जीवात्मा उपाधि-परिच्छिन्न है। अतः किसी कल्पना द्वारा उसको अंगुष्ठमात्र कह सकेंगे। यहाँ स्मृति भी कहती है–

**अथ सत्यवतः कायात् पाशबद्धं वशं गतम्।**
**अंगुष्ठमात्रं पुरुषं निश्चकर्ष यमो बलात्।।**

(महाभारत० ३.२९७.१७)

सत्यवान् के शरीर से यम ने बलात्कार से उस अंगुष्ठमात्र जीव को निकाल लिया। इत्यादि प्रमाण से भी जीव ही प्रतीत होता है क्योंकि परमेश्वर को कोई भी खींच नहीं सकता। हे गुरु ! इस सन्देह की निवृत्ति कृपया आप करें।

**श्रीशंकर**– यहाँ अंगुष्ठमात्र शब्द से परमेश्वर का ग्रहण है, जीवात्मा का नहीं। अत एव वेदव्यास कहते हैं–

**शब्दादेव प्रमितः।। वेदान्तः** (वेदान्त० १.३.२४)

वेद के प्रकरणस्थ शब्द से यहाँ अंगुष्ठमात्र ईश्वर ही है क्योंकि "ईशानो भूतभव्यस्य" भूत और भविष्यत् का वही शासक है, ऐसा कहा है। परमेश्वर को छोड़ अन्य कोई भी भूत और भव्य का शासक नहीं हो सकता। और भी, वहाँ ही कहा गया है कि–

**अन्यत्र धर्मादन्यत्राधर्मादन्यत्रास्मात्कृताकृतात्।**
**अन्यत्र भूताच्च भव्याच्च यत्तत् पश्यति तद् वद।।**

१. द्र०– शांकरभाष्य (वेदान्त० १.३.२४)।

(का॰ १.२.१४)

वह धर्म से, अधर्म से, कृताकृत से, भूत से और भव्य से पृथक् है। हे यम! आप कदाचित् उसको देखते हैं। उसके उपदेश मुझको भी दीजिये। इत्यादि कठवल्ली उपनिषद् में जो वर्णन आया है, वह केवल ईश्वर में ही घट सकता है।

तब यदि पूछो कि सर्वगत ईश्वर का परिमाणो[1]पदेश कैसे ? इस सन्देह को दूर करने के लिये वेदव्यास इस सूत्र को रचते हैं—

**हृद्यपेक्षया तु मनुष्याधिकारत्वात्।।** (वेदान्त॰ १.३.२५)

सर्वगत भी परमेश्वर का हृदय में स्थान है, इस अपेक्षा से वह अंगुष्ठमात्र कहा जाता है। जैसे किसी छिद्रगत आकाश को कहें कि यहाँ अति अल्प आकाश है। यदि कहो कि अनन्त जीवों के अनन्त हृदय हैं। सब का हृदय तुल्य नहीं तब पुनः वह अंगुष्ठमात्र कैसे ? इसके उत्तर में (मनुष्याधिकारत्वात्) यह कहते हैं। आशय इसका यह है कि यद्यपि सबके लिये शास्त्र प्रवृत्त है, तथापि शास्त्र केवल मनुष्य के लिये ही है क्योंकि यज्ञादि और उपासनादि यही कर सकता है। यही फल का प्रार्थी भी होता है। मनुष्य का काम नियतपरिणाम वाला है। प्रायः उचित रूप से ही वही परिणाम होता है और शास्त्र में केवल मनुष्य का ही अधिकार सिद्ध होता है। अतः मनुष्य के हृदय की अपेक्षा से परमात्मा अंगुष्ठमात्र कहा गया है। इति संक्षेपतः।

## ज्योतिःस्वरूप नाम विवेक

पुनः उपनिषदों में यह वर्णन आता है कि—

**न तत्र सूर्यो भाति न चन्द्रतारकं नेमा विद्युतो भान्ति कुतोऽयमग्निः।**
**तमेव भान्तमनुभाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति।।**

(मु॰ उप॰ २.२.१)

इसका आशय यह है कि उसको सूर्य प्रकाशित नहीं करता, उसको चन्द्र और ताराएं भासित नहीं करतीं, उसको ये विद्युत् भासित नहीं करतीं। तब यह क्षुद्र अग्नि वहाँ किस गणना में है। यही प्रकाशित हो रहा है। उसी के प्रकाश से सब ही प्रकाशित होते हैं। यहाँ भी संशय हो सकता है कि जिसके प्रकाश के पश्चात् सब प्रकाश पाता है, वह कोई तेजो धातु है अथवा प्रांज्ञ आत्मा है। यहाँ भी प्रायः प्रथम तेजो धातु ही कहा जायेगा क्योंकि तेजो धातु जो सूर्यादिक पदार्थ हैं, उनके भान का वहाँ प्रतिषेध है। चन्द्रतारक आदि भी तेजःस्वभाव वाले हैं। दिन में तेजोरूप सूर्य के भासमान होने पर भासमान नहीं होते हैं अर्थात् अभिभूत हो जाते हैं, वह भी कोई महातेजस्वी धातुमय पदार्थ ही होना चाहिए कि वह

१. हस्तलेख में 'परिणाम' पाठ है।



परमदेव ही है। यद्यपि सूर्यादिवत् वह प्रत्यक्ष रूप से प्रकाशित नहीं होता, तथापि इसके आधार पर यह सम्पूर्ण जगत् है। वही संबका जीवन है। इसी प्रकार सूर्य-चन्द्रादिक में भी उसी की शक्ति है, जिससे वे भास रहे हैं **"तेजोऽसि तेजो मयि धेहि"** इत्यादि प्रमाण से वही वास्तव में ज्योतिःस्वरूप है। सूर्यादिक में परमात्मा का ही तेज है। गीता कहती है—

**न तद् भासयते सूर्यो न शशांको न पावकः।**
**यद् गत्वा न निवर्त्तते तद्धाम परमं मम।।**
**यदादित्यगतं तेजो जगद् भासयतेऽखिलम्।**
**यच्चन्द्रमसि यच्चाग्नौ तत्तेजो विद्धि मामकम्।।**

(गीता १५.६,१२)

उस ब्रह्म को न सूर्य, न चन्द्र, न अग्नि प्रकाशित करता है, जहाँ जाकर नहीं लौटते हैं वह मेरा परम धाम है। जो सूर्यगत तेज इस अखिल जगत् को भासित कर रहा है और चन्द्र और अग्नि में जो तेज हैं, वह सब मेरा है। इति संक्षेपतः।

इसी प्रकार—

**अथ यदतः परो दिवो ज्योतिर्दीप्यते विश्वतः पृष्ठेषु सर्वतः पृष्ठेष्वनुत्तमेषूत्तमेषु लोकेष्विदं वाव तद्यदिदमस्मिन्नन्तः पुरुषे ज्योतिः।** (छा॰ उप॰ ३.१३.७)

**अर्थ—** (यत्+ज्योतिः) जो ज्योति (अतः+दिवः) इस द्युलोक से (परः) पर (दीप्यते) प्रदीप्त हो रहा है। जो (विश्वतः+पृष्ठेषु) सब के ऊपर स्थित है (अनुत्तमेषु) सबसे अनुत्तम लोकों और उत्तम लोकों में प्रकाशित हो रहा है, वह ज्योति यह है, जो पुरुष के अभ्यन्तर में स्थित है।

इत्यादि स्थलों में भी ज्योतिः शब्द से उसी परमात्मा का ग्रहण है। इस पर **"ज्योतिश्चरणाभिधानात्"** (वेदान्त॰ १.१.२४) इत्यादि वेदान्त सूत्रों को देखो। यहाँ मैं अनेक ईश्वरीय नामों की व्याख्या दिखलाकर ईश्वर का स्वरूप बतला आया हूँ। इन सब पर अधिक मनन करने से ही ईश्वरी महिमा प्रतीत होती है। वेदान्त शास्त्र पितृस्वरूप होकर सबको उत्तम उपदेश देकर मुक्ति की ओर ले जाना चाहता है। जो कुछ इसमें है और जो कुछ इससे पर है, वह सब ही ईश्वर का ही अंश है, यह निश्चय समझो।

इस प्रकरण में भूमा, वैश्वानर, आकाश, प्राण, अक्षर, भूतयोनि, अन्तर्यामी,

अत्ता, अंगुष्ठमात्र और ज्योति[1] आदि अनेक नामों की व्याख्या की है। ये नाम विशेष कर वेद से सम्बन्ध रखते हैं। इसके अतिरिक्त आनन्दमय, विज्ञानमय, इन्द्र, यम, अग्नि, मित्र, वरुण आदि भी बहुत से नाम हैं। महाभारत में विष्णु के एक सहस्र नाम कहे गए हैं। तन्त्रादिक में भगवती के नाम एक-एक सहस्र गिनाए गए हैं। जितनी मानव भाषाएँ इस पृथिवी पर हैं, [उनमें] भी ईश्वर के नाम होंगे, इसमें भी सन्देह नहीं। अपनी-अपनी भाषा में कविगणों ने अच्छे-अच्छे नाम ईश्वर के गिनाए हैं। पृथिवीस्थ सब ही मनुष्य ईश्वर का गुण किसी न किसी नाम से गाते हैं। वेदान्त शास्त्र का विलक्षण सिद्धान्त है, वह नाम और रूप को कल्पित मानता है। केवल नाम से इसका कुछ भी प्रयोजन सिद्ध नहीं होता। ईश्वरीय ज्ञान से प्रयोजन सिद्ध होता है। यह वेद-[शास्त्र] परमार्थ है। अतः किसी प्रकार आत्म- बोध हो, इस आत्मा को न गिराओ।

**इति श्री शिवशंकरप्रणीते त्रैतसिद्धान्तादर्शे**
**समन्वयादर्शः समाप्तः।।६।।**
**समाप्तश्चायं ग्रन्थः।।**[2]

१. हस्तलेख में 'गुहाप्रविष्ट' पाठ है।

२. हस्तलेख में यह पुष्पिका और समाप्तिसूचना नहीं है।

# विशिष्टशब्दसूची